## धर्मं जैमिनिरत एव ॥ ४० ॥

**पदच्छेद**—धर्मम्, जैमिनिः, अतः, एव।

**पदार्थोक्ति**—[ यतः—श्रुत्युपपत्तिभ्यामीश्वरं फलदातारं मन्यते सिद्धान्ती ] अत एव—आभ्यामेव श्रुत्युपपत्तिभ्याम्, धर्मम्—यागादिकम्, [ फलदातारम् ] जैमिनिः—तन्नामकाचार्यो [ मन्यते ]।

**भाषार्थ**—जिस श्रुति और उपपत्तिसे सिद्धान्ती ईश्वरको फलदाता मानते हैं, उसी श्रुति और उपपत्तिसे जैमिनि आचार्य धर्मको—यागादिकको फलदाता मानते हैं।

*भाष्य*

जैमिनिस्त्वाचार्यो धर्मं फलस्य दातारं मन्यते, अत एव हेतोः श्रुतेरुपपत्तेश्च। श्रूयते तावदयमर्थः 'स्वर्गकामो यजेत' इत्येवमादिषु वाक्येषु। तत्र च विधिश्रुतेर्विषयभावोपगमाद्यागः स्वर्गस्योत्पादक इति गम्यते, अन्यथा ह्यननुष्ठातृको याग आपद्येत, तत्रास्योपदेशवैयर्थ्यं स्यात्। नन्वनुक्षणविनाशिनः कर्मणः फलं नोपपद्यत इति परित्यक्तोऽयं पक्षः। नैष

*भाष्यका अनुवाद*

जैमिनि आचार्य तो इसी हेतुसे अर्थात् श्रुति और उपपत्तिसे धर्मको ही फलका देनेवाला मानते हैं, क्योंकि यह अभिप्राय 'स्वर्गकामो यजेत' ( स्वर्गकी इच्छा रखनेवाला याग करे ) इत्यादि वाक्योंमें सुननेमें आता है। उसमें विधिश्रुति अर्थात् विध्यर्थके विषयभावके अवगमसे 'याग स्वर्गका उत्पादक है' ऐसा ज्ञात होता है, क्योंकि यदि ऐसा न हो, तो यज्ञके अनुष्ठाताके अभावकी प्रसक्ति होगी और ऐसा होनेपर इसका कथन व्यर्थ हो जायगा। परन्तु अनुक्षण विनाशी कर्मका फल नहीं हो सकता है, इसलिए इस पक्षका परित्याग किया

---

*रत्नप्रभा*

इदानीं पूर्वपक्षयति—धर्ममिति। विधिश्रुतिः—विध्यर्थः। तस्य लिङर्थस्य प्रेरणात्मनो यागो विषयः। तद्भावावगमात् यागः स्वर्गसाधनमिति गम्यते। याग-

*रत्नप्रभाका अनुवाद*

अब पूर्वपक्ष करते हैं—"धर्मम्" इत्यादिसे। विधिश्रुति—विध्यर्थ। उस प्रेरणात्मक लिङर्थका याग विषय है उसके भावावगमसे याग स्वर्गका साधन है, ऐसा समझा जाता है,

भाष्य

दोषः, श्रुतिप्रामाण्यात् । श्रुतिश्चेत् प्रमाणं यथाऽयं कर्मफलसम्बन्धः श्रुत उपपद्यते तथा कल्पयितव्यः, न चानुत्पाद्य किमप्यपूर्वं कर्म विनश्यत् कालान्तरितं फलं दातुं शक्नोति । अतः कर्मणो वा सूक्ष्मा काचिदुत्तरावस्था फलस्य वा पूर्वावस्थाऽपूर्वं नामास्तीति तर्क्यते । उपपद्यते चायमर्थ उक्तेन प्रकारेण । ईश्वरस्तु फलं ददातीत्यनुपपन्नम् । अविचित्रस्य कारणस्य विचित्रकार्यानुपपत्तेर्वैषम्यनैर्घृण्यप्रसङ्गादनुष्ठानवैयर्थ्यापत्तेश्च । तस्माद्धर्मादेव फलमिति ॥ ४० ॥

भाष्यका अनुवाद

गया है । यह दोष नहीं है, क्योंकि श्रुति प्रमाण है, यदि श्रुति प्रमाण हो, तो जिस तरह यह श्रुतिप्रतिपादित कर्मफलसंबन्ध उपपन्न हो, उसी तरह कल्पना करनी चाहिए, और किसी अपूर्वको बिना उत्पन्न किये विनाशकालमें कर्म कालान्तरित फलके देनेमें समर्थ नहीं है, इससे कर्मकी कोई एक सूक्ष्म उत्तरावस्था या फलकी पूर्वावस्था अपूर्व नामकी है, ऐसा तर्क किया जा सकता है, और यह अर्थ उक्त प्रकारसे उपपन्न होता है । ईश्वर फलका दाता है, यह, तो युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि अविचित्र कारणका विचित्र कार्य अनुपपन्न है, वैषम्य और नैर्घृण्यका प्रसङ्ग भी आवेगा, और अनुष्ठानके वैयर्थ्य होनेका प्रसङ्ग आता है, इसलिए धर्मसे ही फल है, ऐसा जैमिनि महर्षि मानते हैं ॥ ४० ॥

---

रत्नप्रभा

स्येष्टसाधनत्वाभावे प्रेरणानुपपत्तेरित्यर्थः । अपूर्वद्वारा कर्मणः फलमुपपद्यते इत्युक्त्वा सिद्धान्तं दूषयति—ईश्वरस्त्विति । ईश्वरः किं कर्मानपेक्षः फलं ददाति तत्सापेक्षो वा ? आद्ये आह—अविचित्रस्येत्यादिना । द्वितीये संवेष्टनसंस्कारमात्रात् कटादौ वेष्टनवत् कर्मापूर्वादेव फलसिद्धेः किमीश्वरेणेति भावः ॥ ४० ॥

रत्नप्रभाका अनुवाद

क्योंकि याग यदि पुरुषके इष्ट—स्वर्गका साधन न हो, तो प्रेरणा उपपन्न नहीं होगी, ऐसा अर्थ है । अपूर्वद्वारा कर्मसे फल उत्पन्न होता है, ऐसा कहकर सिद्धान्तको दूषित करते हैं—"ईश्वरस्तु" इत्यादिसे । क्या ईश्वर कर्मकी अपेक्षाके बिना ही फल देता है या किसीकी अपेक्षासे ? प्रथम पक्षमें कहते हैं—"अविचित्रस्य" इत्यादिसे । द्वितीय पक्षमें जैसे संवेष्टन—स्थितिस्थापक संस्कारमात्रसे चटाईमें वेष्टन होता है, वैसे ही कर्मजन्य अपूर्वसे फल सिद्ध होता है, तो ईश्वरका क्या प्रयोजन है ? ऐसा भाव है ॥४०॥

## पूर्वं तु बादरायणो हेतुव्यपदेशात् ॥४१॥

पदच्छेद—पूर्वम्, तु, बादरायणः, हेतुव्यपदेशात्।

पदार्थोक्ति—तुशब्दः शङ्कानिवर्तकः। पूर्वम्—पूर्वोक्तम् [ ईश्वरं फलदातारम् ] बादरायणः—एतन्नामकाचार्यः [ मन्यते, कुतः ? ] हेतुव्यपदेशात्—'एष ह्येव साधु कर्म कारयति' 'अन्नादो वसुदानः' इति श्रुत्या 'लभते च ततः कामान्' इत्यादिस्मृत्या चेश्वरस्य धर्माधर्मयोस्तत्फले च हेतुत्वेन कथनात् इत्यर्थः।

भाषार्थ—तुशब्द शङ्काका निवर्तक है। बादरायण नामके आचार्य पूर्वोक्त ईश्वरको ही फलदाता मानते हैं, क्योंकि 'एष ह्येव साधु कर्म कारयति' 'अन्नादो वसुदानः' 'लभते च ततः कामान्' इत्यादि श्रुति और स्मृतिसे ईश्वरका धर्म, अधर्म और उनके फलमें साधनत्वरूपसे कथन है।

भाष्य

बादरायणस्त्वाचार्यः पूर्वोक्तमेवेश्वरं फलहेतुं मन्यते। केवलात् कर्मणोऽपूर्वाद्वा केवलात् फलमित्ययं पक्षस्तुशब्देन व्यावर्त्यते। कर्मापेक्षादपूर्वापेक्षाद्वा यथा तथास्त्वीश्वरात् फलमिति सिद्धान्तः। कुतः ? हेतुव्यपदेशात्। धर्माधर्मयोरपि हि कारयितृत्वेनेश्वरो हेतुर्व्यपदिश्यते फलस्य च दातृत्वेन 'एष ह्येव साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते। एष उ

भाष्यका अनुवाद

बादरायण आचार्य तो पूर्वोक्त ईश्वरको ही फलका हेतु मानते हैं, केवल कर्मसे या केवल अपूर्वसे फल होता है, इस पक्षकी तुशब्द व्यावृत्ति करता है, कर्मकी अपेक्षावाले ईश्वरसे या अपूर्वकी अपेक्षावाले ईश्वरसे फल होता है, ऐसा सिद्धान्त है। किससे ? हेतुरूपसे ईश्वरका व्यपदेश होनेसे, क्योंकि धर्म और अधर्मके कारयितारूपसे या फलके दातृत्वरूपसे ईश्वर हेतु कहा गया है—'एष ह्येव साधु कर्म०' ( वही उससे साधु कर्म कराता है जिसको लोकोंसे ऊपर

---

रत्नप्रभा

अत्र वयं वदामः—चन्दनकण्टकादिदृष्टसम्पत्त्यैव सुखादिसम्भवे कृतं धर्माधर्माभ्यामिति ? श्रुतिस्मृतिबलात् तदपेक्षायामीश्वरेण किमपराद्धम्। अतः ईश्वरानपेक्षात् केवलात् कर्मणः फलमित्ययुक्तमिति सिद्धान्तयति—पूर्वं त्विति। अचेतन-

रत्नप्रभाका अनुवाद

इस पूर्वपक्षमें हम कहते हैं—यदि चन्दन, कंटक आदि दृष्ट सम्पत्ति-कारणसे ही सुखादिका संभव है, तो धर्म और अधर्मका क्या प्रयोजन है ? परन्तु श्रुति और स्मृतिके बलसे यदि धर्म और अधर्मकी अपेक्षा है, तो ईश्वरने क्या अपराध किया है, इसलिए ईश्वरकी अपेक्षाके विना केवल कर्मसे फल हो, यह युक्त नहीं है, ऐसा सिद्धान्त करते हैं—"पूर्वं तु" इत्यादिसे।